किनारेपर वहुत होताहै, इसके दो भेद हैं एकको छोटी पत्ती और बहुत बारीक होताहै बस यही लेना उचित है और दूसरा वह है कि जिसकी पत्ती मोटी होती है वह नहीं लेना चाहिये ॥

## गुदापीडाको नष्ट करे।

पानीके ऊपरकी काई गुदाके ऊपर बांधे तो बवासीरसे जो गुदामें पीडा होती है वह नष्ट होय ॥

## अथवा।

इमलीके बीजोंको आगमें डालकर १ मासा और बिना जले छिलकेके ३ मासेको पीस चक्ख दहीमें मिलायके सात दिनतक प्रातःकाल चाटा करे तथा बादी करता वस्तु और स्त्रीसंगसे परहेज करे तो गुदाकी पीडा नष्ट होय ॥

## बवासीरके रुधिरको बंद करे।

इमलीके बीजोंके छिलकेको कूट पीस जलसे चनेके प्रमाण गोली बनावे और तीन दिनतक एक एक गोली नित्य खाय तो रुधिरके जानेको बंद करे ॥

## बवासीरको नष्ट करे।

आमके पत्ते, आंवलेके पत्ते, जामनके पत्ते, मिश्री प्रत्येक तीन २ तोले, गौका दूध आधासेर, पत्तोंको कूट पीसके बिना पानीके रस निकाले यदि रस न निकले तो थोडासा दूध डालके रस निकाले फिर इस रसको दूधमें मिलायके पीवे अथवा केवल रसही पीवे फिर उसके ऊपर दूध पीवे, इस प्रकार सात दिन सेवन करे तो बवासीर अवश्य दूर होजायगी खटाई और बादी पदार्थोंसे बचता रहे। यह खूनी और बादी दोनों प्रकारकी बवासीरको दूर करे ॥

## धूनी।

घूसके चमडेको किसी बरतनमें जलावे, जब धुआ निकलने लगे तब एक कपडा उसके मुखपर बांधके उसका धुआ मस्सोंको देवे और कपडेसे ऐसा बंदोबस्त करे कि अन्यत्र धुआँ न जावे तो बवासीर नष्ट होय ॥

इति श्रीबृहन्निघण्टुरत्नाकरे अर्शरोगनिदानचिकित्सा समाप्ता।

## चतुर्थ भाग समाप्त।